ति हैं, जिनका वर्ण पीत और मस्तकके बाल सुवर्णके मान कान्तिमान् हैं, उन भगवान् शंकरको नमस्कार है।

अब मैं महादेवजीके दिव्य कर्मोंको अपने ज्ञान और द्धिके अनुसार बता रहा हूँ। यदि वे कुपित हो जायँ तो वता, गन्धर्व, असुर और राक्षस पातालमें छिप जानेपर भी न से नहीं रहने पाते। एक समयकी बात है, दक्षने भगवान् करकी अवहेलना की; इससे उनके यज्ञमें महान् उपद्रव ड़ा हो गया, सभी देवताओंपर भय छा गया। जब उन्हें नका भाग अर्पण किया गया, तभी दक्षका यज्ञ पूर्ण हो या। तबसे देवता लोग भी सदा उनसे भयभीत रहते हैं।

पूर्वकालकी बात है, तीन बलवान् असुरोंने आकाशमें पने नगर बना रक्खे थे। वे नगर विमानके रूपमें आकाशमें चरा करते थे। उन तीन नगरोंमें एक लोहेका, दूसरा दीका और तीसरा सोनेका बना था। जो सोनेका बना उसका स्वामी था कमलाक्ष। चाँदीके बने हुए पुरमें रकाक्ष रहता था तथा लोहे के नगरमें विद्युन्मालीका वास था। इन्द्रने उन पुरोंका भेदन करनेके लिए अपने मो अस्त्रोंका प्रयोग किया, पर वे कृतकार्य न हो सके। व इन्द्रादि सभी देवता दुखी होकर भगवान् शंकरकी रणमें गये। वहाँ पहुँचकर उन्होंने कहा—'भगवन्! इन पुरनिवासी दैत्योंको ब्रह्माजीने वरदान दे रक्खा है, उसके मंडमें फूलकर ये भयंकर दैत्य तीनों लोकोंको कष्ट पहुँचा हे हैं। महादेव! आपके सिवा दूसरा कोई उसका नाश रनेमें समर्थ नहीं है, आप ही इन देवद्रोहियोंका वध जिये।'

देवताओंके ऐसा कहनेपर भगवान् शंकरने उनका हित-धन करनेके लिये 'तथास्तु' कहा और गन्धमादन तथा न्ध्याचल—इन दो पर्वतोंको अपने रथकी ध्वजा बनाया। मुद्र और वनोंके सहित सम्पूर्ण पृथ्वी हो रथ हुई। नागराज पको रथकी धुरीके स्थानमें रक्खा गया। चन्द्रमा और र्य—ये दोनों पहिये बने। एलपत्रके पुत्रको और पुष्पदन्तको न्को कीलें बनाया। मलयाचलका जुआ बनाया गया। क्षक नागने जुआ बाँधनेकी रस्सीका काम दिया। प्रतापी गवान् शंकरने सम्पूर्ण प्राणियोंको घोड़ोंकी बागडोरमें म्मिलित किया। चारों वेद रथके चार घोड़े बनाये गये। र्थवेद लगाम बने। गायत्री और सावित्रीका पगहा बना। कार चाबुक हुआ और ब्रह्माजी सारथि। मन्दराचलको ण्डीव धनुषका रूप दिया गया और वासुकि नागसे सकी प्रत्यञ्चाका काम लिया गया। भगवान् विष्णु हुए तम बाण और अग्निदेवको उसका फल बनाया गया। युको बाणको पाँख और वैवस्वत यमको पूँछ बनाया गया। बिजली उस बाणकी धार हुई। मेरुको प्रधान ध्वजा बनाया गया। इस प्रकार सर्वदेवमय दिव्य रथ तैयार कर भगवान् शंकर उसपर आरूढ हुए। उस समय सम्पूर्ण देवता उनकी स्तुति करने लगे। भगवान् शंकर उस रथमें एक हजार वर्षतक रहे। जब तीनों पुर आकाशमें एकत्रित हुए, तो उन्होंने तीन गाँठ तथा तीन फलवाले बाणसे उन तीनों पुरोंको भेद डाला। दानव उनकी ओर आँख उठाकर देख भी न सके। कालाग्निके समान बाणसे जिस समय वे तीनों लोकोंको भस्म कर रहे थे, उस समय पार्वती देवी भी देखनेके लिए वहाँ आयीं। उनकी गोदीमें एक बालक था, जिसके सिरमें पाँच शिखाएं थीं। पार्वतीने देवताओंसे पूछा—'यह कौन है?' इस प्रश्नसे इन्द्रके हृदयमें असूयाकी आग जल उठी और उन्होंने उस बालकपर वज्रका प्रहार करना चाहा; किंतु उस बालकने हँसकर उन्हें स्तम्भित कर दिया। उनकी वज्रसहित उठी हुई बाँह ज्यों-की-त्यों रह गयी।

अपनी वैसी ही बाँह लिये इन्द्र देवताओंके साथ ब्रह्माजीकी शरणमें गये तथा उनको प्रणाम करके बोले—'भगवन्! पार्वतीजीकी गोदमें एक अपूर्व बालक था, हमने उसे नहीं पहचाना। उसने बिना युद्ध किये खेलहीमें हमलोगोंको जीत लिया। अतः आपसे पूछते हैं, वह कौन था?' उनकी बात सुनकर ब्रह्माजीने उस अमित तेजस्वी बालकका ध्यान किया और सारा रहस्य जानकर देवताओंसे कहा—'उस बालकके रूपमें चराचर जगत्के स्वामी भगवान् शंकर थे, उनसे श्रेष्ठ कोई देवता नहीं है। इसलिए अब तुम मेरे साथ चलकर उन्हींकी शरण लो।' उस समय ब्रह्माजीके साथ सम्पूर्ण देवता भगवान् महेश्वरके पास गये। ब्रह्माजीने उन्हें ही सब देवताओंमें श्रेष्ठ जानकर प्रणाम किया और इस प्रकार स्तुति की—'भगवन्! तुम ही यज्ञ हो, तुम्हीं इस विश्वके सहारे हो और तुम्हीं सबको शरण देने वाले हो। सबको उत्पन्न करनेवाले महादेव तुम्हीं हो। परमधाम या परमपद तुम्हारा ही स्वरूप है। तुमने इस सम्पूर्ण चराचर जगत्को व्याप्त कर रक्खा है। भूत और भविष्यके स्वामी जगदीश्वर! ये इन्द्र तुम्हारे कोपसे पीड़ित हैं, इनपर कृपा करो।'

ब्रह्माजीकी बात सुनकर महेश्वर प्रसन्न हो गये, देवताओंपर कृपा करनेके लिए ही वे ठठाकर हँस पड़े। फिर तो देवताओंने पार्वतीसहित महादेवजीको प्रसन्न किया। शिवके कोपसे जो इन्द्रकी बाँह सुन्न हो गयी थी, वह ठीक हो गयी। ये भगवान् शंकर ही रुद्र, शिव, अग्नि, सर्वज्ञ, इन्द्र, वायु और अश्विनीकुमार हैं। ये ही [illegible] और मेघ हैं। सूर्य,

चन्द्रमा, वरुण, काल, मृत्यु, यम, रात, दिवस, मास, पक्ष, ऋतु, संवत्सर, संध्या, धाता, विधाता, विश्वात्मा और विश्वकर्मा भी वे ही हैं। वे निराकार होकर भी सम्पूर्ण देवताओंके आकार धारण करते हैं। सब देवता उनकी स्तुति करते रहते हैं। वे एक, अनेक, सौ, हजार और लाख हैं। वेदज्ञ ब्राह्मण उनके दो शरीर बताते हैं—शिव और घोर। ये दोनों अलग-अलग हैं। इन दोनोंके भी कई भेद हो जाते हैं। उनका घोर शरीर अग्नि और सूर्य आदिके रूपमें प्रकट है तथा सौम्य शरीर जल, नक्षत्र एवं चन्द्रमाके रूपमें। वेद, वेदाङ्ग, उपनिषद्, पुराण तथा अध्यात्मशास्त्रोंमें जो परम रहस्य है, वह भगवान् महेश्वर ही हैं। अर्जुन! यह है महादेवजीकी महिमा। इतनी ही नहीं, वह अत्यन्त महान् तथा अनन्त है। मैं एक हजार वर्षतक कहता रहूँ, तो भी उनके गुणोंका पार नहीं पा सकता।

जो लोग सब प्रकारकी ग्रह-बाधाओंसे पीडित हैं और सब प्रकारके पापोंमें डूबे हुए हैं, वे भी यदि उनकी शरणमें आ जायँ तो वे प्रसन्न होकर उन्हें पाप-तापसे मुक्त कर देते हैं तथा आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य, धन और प्रचुर भोग-सामग्री प्रदान करते हैं। कुपित होनेपर वे सबका संहार कर डालते हैं। महाभूतोंके ईश्वर होनेके कारण उन्हें महेश्वर कहते हैं। वेदोंमें भी इनको शतरुद्रिय और अनन्तरुद्रिय नामकी उपासना बतायी गयी है। भगवान् शंकर दिव्य और मानव सभी भोगोंके स्वामी हैं। सम्पूर्ण विश्वको व्याप्त करनेके कारण वे ही विभु और प्रभु हैं। शिव-लिङ्गकी पूजा करनेसे भगवान् शिव बहुत प्रसन्न होते हैं। यद्यपि उनके सब ओर नेत्र हैं, तथापि एक विलक्षण अग्निमय नेत्र अलग भी है, जो सदा प्रज्वलित रहता है। वे सब लोकोंमें व्याप्त होनेके कारण सर्व कहलाते हैं। वे सबके कर्मोंमें सब प्रकारके अर्थ सिद्ध करते हैं। तथा सम्पूर्ण मनुष्योंका कल्याण चाहते हैं, इसलिये उन्हें शिव कहते हैं। महान् विश्वका पालन करनेसे महादेव, स्थितिके हेतु होनेसे स्थाणु और सबके उद्भव होनेके कारण भव कहलाते हैं। कपि नाम है श्रेष्ठका और वृष धर्मका वाचक है; वे धर्म और श्रेष्ठ दोनों हैं, इसलिये उन्हें वृषाकपि कहते हैं। उन्होंने अपने दो नेत्रोंको बंदकर बलात्कारसे ललाटमें तीसरा नेत्र उत्पन्न किया, इसलिये वे त्रिनेत्र कहे जाते हैं।

अर्जुन! जो तुम्हारे शत्रुओंका संहार करते हुए देखे गये थे, वे पिनाकधारी महादेवजी ही हैं। जयद्रथवधकी प्रतिज्ञा करनेपर श्रीकृष्णने स्वप्नमें गिरिराज हिमालयके शिखरपर तुम्हें जिनका दर्शन कराया था, वे ही भगवान् शंकर यहाँ तुम्हारे आगे-आगे चलते हैं जिन्होंने ही वे अस्त्र दिये, जिनसे तुमने दानवोंका संहार किया है। यह भगवान् शिवका शतरुद्रिय उपाख्यान तुम्हें सुनाया गया है। यह धन, यश और आयुकी वृद्धि करनेवाला है, परम पवित्र तथा वेदके समान है। भगवान् शंकरका यह चरित्र संग्राममें विजय दिलानेवाला है। इस शतरुद्रिय उपाख्यानको जो पढ़ता और सुनता है तथा जो भगवान् शंकरका भक्त है, वह मनुष्य सभी उत्तम कामनाओंको प्राप्त करता है। अर्जुन! जाओ, युद्ध करो, तुम्हारी पराजय नहीं हो सकती; क्योंकि तुम्हारे मन्त्री, रक्षक और पार्श्ववर्ती भगवान् श्रीकृष्ण हैं।



सञ्जय कहते हैं—अर्जुनसे यह कहकर जैसे वेदोंके स्वाध्यायसे पाठ और श्रवणसे भी मि महान् यशका वर्णन किया और सुनता है, वह सभी पा पाठसे ब्राह्मणको यज्ञका फल सुयशकी प्राप्ति होती है तथा आदि अभीष्ट वस्तुएँ उपल

द्रोणपर्व समाप्त